इस प्रकार इन दो बडी प्रशस्तियोंका जो उक्त परिचयात्मक वर्णन दिया गया है इससे पाठकोंको इस प्रकारकी और सभी प्रशस्तियोंकी विशेषता, उपयोगिता आदिका ठीक आकलन हो सकेगा। हमारी इच्छा तो थी कि हम इसके साथ, इन सभी प्रशस्ति-लेखोंका इसी तरहका पूरा सार भी, हिन्दीमें दे दें, जिससे जिज्ञासुओंको प्रत्येक प्रशस्तिका ठीक परिचय इस प्रस्तावनाके पढनेहीसे हो जाय। पर, वैसा करना हमारे लिये अभी शक्य नहीं है—एक तो अभी कागजोंका बडा भारी अभाव हो रहा है; और दूसरा, ग्रन्थमालामें अन्यान्य जो अनेक ग्रन्थ छप रहे हैं उनके संपादनमें सतत व्यस्त होनेसे इसके लिये इतना समय प्राप्त करना कठिन हो रहा है। इसलिये दिग्दर्शन-रूप इतना वर्णन दे करके ही हम इस संग्रहको पाठकोंके हाथमें समर्पण करते हैं।

### प्रस्तुत संग्रहमें सब ताडपत्रीय पुस्तकोंके लेख है।

§ १७. जैसा कि इस पुस्तकके मुखपृष्ठसे ज्ञात होता है, यह इस प्रकारके प्रशस्ति-संग्रहका **पहला भाग** है। इस पहले भागमें जितने प्रशस्ति-लेख प्रकट किये जा रहे हैं ये सब ताडपत्रीय पुस्तकोंके हैं। कागज पर लिखे गये पुस्तकका एक भी लेख इसमें नहीं दिया गया है। वे सब लेख क्रमशः अगले भागोंमें प्रकाशित किये जायेंगें। ताडपत्रीय पुस्तक, जो कागजके पुस्तकोंकी अपेक्षा अधिक पुराने हैं, संख्यामें अब बहुत थोडे बच रहे हैं। कागजोंके पुस्तकोंकी संख्या तो शायद लाखोंसे गिनी जाने जैसी बडी है; पर ताडपत्रकी पुस्तकोंकी गिनती तो अब इनेगिने सौ ही में मर्यादित रह गई हैं।

### ताडपत्रका कुछ परिचय।

§ १८. पाठक जानते ही होंगे कि प्राचीन कालमें हमारे देशमें कागजका प्रचार बिल्कुल ही नहीं था। कागज भा र त व र्ष में बहारसे म ध्य ए शि या से आया है। मुसलमानोंके आगमनके साथ भा र त में कागजका भी आगमन शुरु हुआ और उनके यहां पर स्थायी निवास करनेके साथ कागजका भी स्थायी एवं अधिक प्रचार और व्यापक उपयोग होना शुरु हुआ। उसके पहले इस देशमें पुस्तकें लिखनेका मुख्य और व्यापक साधन ताडपत्र था। का श्मी र में भूर्जपत्र ( भोजपत्र ) पर भी बहुतसी पुस्तकें लिखी जाति थीं—क्यों कि उस देशमें भूर्जपत्रकी उत्पत्ति खूब अच्छी तादादमें होती है और वह वहां पर बहुत सुलभ वस्तु है। पर का श्मी र के बहार भूर्जपत्रका उपयोग अधिक तर चिट्ठीपत्री लिखनेके रूपमें किया जाता था और पुस्तकोंके लिखनेके लिये प्रायः ताडपत्र ही काममें लाये जाते थे।

ताडपत्रों पर वाङ्मयको लिपिबद्ध करनेकी दो पद्धतियां भारतमें प्रचलित हैं, जिनमें एक तो उत्तर भारतकी—शाहीसे पत्तों पर लिखनेकी पद्धति, और दूसरी, दक्षिण भारतकी—पत्तों पर बारीक नोंकवाले सूयेसे अक्षर खोदनेकी पद्धति। दक्षिण भारतमें प्रायः जितनी ताडपत्रीय पुस्तकें मिलती हैं वे सब सूयेसे खोदे हुए अक्षरोंसे अंकित हैं और उत्तर भारतकी सब शाहीसे लिपीकृत है। पुस्तकें लिखनेकी ये दोनों पद्धतियां हमारे देशमें बहुत प्राचीन कालसे चली आती मालूम देती हैं। क्यों कि इन दोनों पद्धतियोंके निर्वाचक दो भिन्न शब्द हमारे प्राचीन साहित्यमें व्यवहृत होते चले आते हैं। ये दो शब्द है—लेख और लिपि। लेख शब्द लिख् धातुसे बना है. और लिपि लिप् धातुसे। इसलिये लेखका असली अर्थ है खोदना—उत्कीर्ण करना; और लिपिका मौलिक अर्थ है लींपना-लेप करना। शाहीसे जो लिखना होता है वह पत्ते पर खोदना नहीं परंतु लेप करना है—शाही पत्तेपर लींपी जाती है। इसके विपरीत सूयेसे जो पत्ते पर खोदना है वह, लिपीकरण—लेपन करना नहीं, लेकिन लेखन करना है—उत्कीर्ण करना है। इसीलिये इन दोनों पद्धतियोंके सूचक ये दो भिन्न शब्द इस क्रियाके लिये प्राचीन कालसे व्यवहारमें प्रयुक्त हैं। परंतु इन क्रियाओंका उद्देश्य एक ही होनेसे ये दोनों शब्द बहुत कालसे प्रायः समान अर्थमें ही प्रयुक्त होते चले आये हैं, और इसलिये शाहीसे लिखी गई या सूयेसे खोदी गई दोनों प्रकारकी ताडपत्रीय पुस्तकोंके लिये लिखित या लिपीकृत शब्दका समान रूपसे प्रयोग किया जाता है। पर वास्तवमें इन दोनों पद्धतियोंमें उक्त प्रकारका मौलिक भेद है और उसी भेदके सूचक ये दोनों शब्द निर्मित हुए हैं।

§ १९. जैसा कि हमने ऊपर सूचित किया है कि मुसलमानोंके आगमनके बाद भारतमें कागजका स्थायी और व्यापक प्रचार होना शुरु हुआ, तब भी दक्षिण भारतमें प्रायः पुस्तकलेखन के निमित्त ताडपत्रका वैसा ही व्यवहार होता रहा जैसा कागजके आनेके पहले था; और आज भी थोडा बहुत प्रचार इसका चालू ही है। परंतु उत्तर भारतमें इसका प्रचार और व्यवहार प्रायः सर्वथा ही बन्ध हो गया । आज तो उत्तर भारतमें ताडपत्र पर पुस्तक लिखनेकी कोई कल्पना भी नहीं कर सकता। उत्तरमें इसका यह व्यवहार सैंकडों वर्षोंसे लुप्त हो गया है। प्रायः वि. सं. १५०० के बाद, उत्तर भारतमें ताडपत्रीय पुस्तकलेखन एकदम अदृश्य हो गया । इसका कारण एक तो यह कि उत्तर भारतमें ताडपत्रकी कोई वैसी पैदायश नहीं है। जो थोडे बहुत कहीं ताडके झाड इस प्रदेशमें दिखाई देते हैं उनके पत्ते लिखनेके योग्य नहीं होते। दक्षिणमें जो ताडपत्र अभी तक लिखनेके काममें लाया जाता है उसका मुख्य कारण तो यह है कि उस प्रदेशमें उस झाडकी बहुत बडी पैदायश है और उसमें कुछ जाति ऐसी मिलती हैं जिनके पत्तोंपर सूयेसे अक्षर अच्छी तरह खोदे जाते हैं। इधर गुजरात-राजपूताना आदि पश्चिम भारतीय देशोंमें पहले जो ताडपत्र आते थे वे मलाया आदि सुदूर विदेशोंसे आते थे । वहांके ताडके वृक्षोंके पत्ते बहुत मुलायम हो कर बडे चिकने और टिकाऊ होते हैं। उनको 'श्रीताड' के नामसे पहचानते हैं। दक्षिणका जो ताड है उसे 'खरताड' कहा जाता है। मलाया आदि पूर्वीय देशोंसे यह ताडपत्र पहले सामुद्रिक मार्गसे मलाबार पहुंचता था और फिर वहांसे या तो समुद्रके रास्तेसे अथवा तो भूमिमार्गसे गुजरातमें पहुंचता था और यहांसे फिर वह उत्तरभारतके अन्यान्य प्रदेशोंमें जाता था। इस कारण गुजरातमें इस पुस्तकोपयोगी ताडपत्रको 'मलबारी' ताडपत्र भी कहा करते थे। पाटणमें हमें एक ऐसे कोरे ताडपत्रका नमूना मिलाथा जिस पर किसीने अपनी स्मृतिके लिये लिख रखा था कि इतने 'मलबारीय' ताडपत्रोंका यह संचय अमुक समयमें किया गया, इत्यादि ।

§ २०. पुस्तक-लेखनके लिये हमारे पूर्वजोंने ताडपत्रका उपयोग करना कबसे शुरु किया? ताडपत्र पर लिखी हुई कितनी पुस्तकें हमारे देशमें मिलती हैं? ताडपत्र पर लिखनेके लिये क्या क्या क्रियायें करनी पडतीं हैं? उसके लिये किस प्रकारकी शाहीकी आवश्यकता रहती है? ताडपत्रका आकार प्रकार कैसा रहता है? ताडपत्रीय पुस्तकोंकी किस प्रकार दीर्घकाल तक रक्षा की जा सकती है? जैन समाजने अर्थात् जैन साधुसंघने कबसे इस पुस्तक-लेखनका अवलंबन किया और पूर्वकालमें कहां कहां इस पुस्तक-लेखनका कार्य विशिष्ट रूपसे संपन्न होता रहा – इत्यादि बहुतसी ऐसी बातें हैं जो यहां पर, इस प्रसंगमें हमें लिखने जैसी आवश्यक प्रतीत होती हैं और जिनके जाननेसे पाठकोंको बहुत कुछ भारतीय पुस्तक-लेखनके विकासका उपयुक्त इतिहास ज्ञात होने जैसा है; पर उसी ऊपर लिखे हुए कारणवश हमें इस इच्छाका भी यहां संवरण करना पडता है। हो सका तो इस संग्रहके दूसरे भागमें उसे विस्तारके साथ लिखनेका मनोरथ है। इस विषयको जरा विशिष्ट रूपसे पल्लवित कर आलेखित करनेके निमित्त हमने कई प्राचीन दर्शनीय ताडपत्रोंके ब्लॉक आदि भी बनवा रखे हैं और कई त्रिरंगे चित्र बनानेके लिये वैसे दर्शनीय पत्रोंको अन्यत्र भेज भी रखे हैं; पर वर्तमान युद्धकी भीषण परिस्थितिके कारण, इन सब वस्तुओंको योग्य रूपमें प्राप्त करना बहुत कठिन है और इसलिये अभी हम यहां पर, इस विषयमें इतना ही स्वल्प वर्णन दे कर, सन्तुष्ट रहना चाहते हैं।

### कागजके पुस्तकोंका लेखन प्रचार।

§ २१. ताडके पत्रों पर पुस्तकें लिखनेकी अपेक्षा कागजके पत्रों पर पुस्तकें लिखनीं सुलभ मालूम दीं और फिर कागजका इस देशमें सब जगह बनना शुरु हो कर, उसका सर्वत्र मिलना भी सुलभ हो गया; तब फिर जैनाचार्योंने ताडपत्रके बदले कागजका व्यवहार करना शुरु किया। विक्रम संवत् १३५० के बाद धीरे धीरे कागजका व्यवहार बढने लगा और ताडपत्रका व्यवहार घटने लगा। पन्द्रहवीं शताब्दीके मध्य भागमें इसमें बडी उत्क्रान्ति हुई। इस समय हजारों पुस्तक कागज पर लिखे गये। पुराने ग्रन्थ जो ताडपत्र पर लिखे हुए थे उन सबकी प्रायः इस कालमें कागज

पर प्रतिलिपियां हुई और पाटण, खंभायत, मांडव, जेसलमेर आदि जैनधर्मके विभिन्नदेशीय तत्तत् प्रधान केन्द्रस्थानोंमें कागजके पुस्तकोंके बडे बडे ज्ञानभण्डार स्थापित किये गये। वि. सं. १५०० के आसपास तो प्रायः ताडपत्र पर लिखना बन्धसा ही हो गया। इसके बादमें लिखी हुई शायद ५-१० भी ताडपत्रीय पुस्तकें गुजरात आदि देशोंमें लिखीं नहीं मिलेंगीं।

इस तरह ताडपत्रकी नई पुस्तकें लिखनीं बन्ध हो गई और जो पुरानी लिखी हुई थीं वे धीरे धीरे अनेक तरहसे नष्ट होने लगीं, इससे उनकी संख्या दिन प्रतिदिन घटने लगीं। उस पुराने जमानेमें, १३ वीं १४ वीं शताब्दीमें, जिन पुस्तकोंकी संख्या देशमें लाखोंकी तादादमें थी वे आज इने-गिने सौ ही की तादादमें बच रही हैं। इनमेंसे जितनी पुस्तकें हम देख पाये और जितनीकी प्रशस्तियां और पुष्पिकायें हम प्राप्त कर सके उन सबका, प्रस्तुत भागमें एकत्र संग्रह किया गया है।

## ताडपत्रीय पुस्तकोंके प्रधान केन्द्र।

§ २२. ताडपत्रके ये पुस्तक मुख्य करके पाटण, खंभायत और जेसलमेरके ज्ञानभण्डारमें संरक्षित मिलते हैं। विद्यमान ताडपत्रीय सब पुस्तकोंका प्रायः ¾ जितना भाग इन तीन स्थानोंमें संरक्षित है। बाकीका ¼ भाग और और सब स्थानोंमें मिल कर होगा। इनमेंसे एक बहुत बडा भाग तो पूनामें संगृहीत राजकीय ग्रन्थसंग्रहमें है जो अब भाण्डारकर ओरिएन्टल रीसर्च इन्स्टीट्यूटके तत्त्वावधानमें सुरक्षित है। बाकी कहीं दो-चार दो-चार ऐसे प्रकीर्ण स्थानोंके ज्ञानभण्डारोंमें अथवा यति-मुनियोंके पास विद्यमान हैं। कुछ पुस्तक युरोपके बडे बडे पुस्तकालयोंमें भी पहुंच गये हैं।

पाटण, खंभायत और जेसलमेरमें इन पुस्तकोंका जो बडा संग्रह हैं उनकी सूचियां प्रायः प्रकाशित हो चुकी हैं। पूनाके राजकीय ग्रंथ संग्रहमें जो पुस्तकें हैं उनकी भी सूचि प्रकाशित है। बाकीके परचुटण स्थानोंमें जो दो-दो चार-चार पुस्तक इधर उधर रहे हुए हैं उन सबका ठीक पता लगाना अभी तक संभव नहीं हुआ।

प्रस्तुत संग्रहमें, उपर्युक्त स्थानोंमें रहे हुए प्रायः सभी पुस्तकोंके प्रशस्ति और पुष्पिकालेख संगृहीत हैं। इनमेंसे पाटणके भण्डारोंमें रक्षित पुस्तकोंके तो प्रायः सब लेख हमने अपने हाथोंसे उतारे हैं। खंभायतके पुस्तकोंके लेख खास करके प्रो. पीटर्सनकी रीपोर्टों परसे लिये गये हैं और जेसलमेरके लेख स्वर्गस्थ श्रीयुत चिमनलाल डॉ० दलालकी तैयार की हुई सूचिसे उद्धृत किये हुए हैं। पूनाकी पुस्तकोंके लेख विशेष करके प्रो० कीलहोर्नकी रीपोर्ट परसे नकल किये गये हैं।

पर, जेसलमेरकी पुस्तकोंमें जो कुछ बडी-बडी पद्यात्मक प्रशस्तियां हैं वे इस संग्रहमें छपनी बाकी रह गई हैं। इसका कारण यह है कि स्व. चि० डा० दलालने जब जेसलमेर जा कर उक्त सूचि तैयार की थी, तब उन्होंने वहांके पुस्तकोंमें जितने छोटे पुष्पिका-लेख थे उन सबकी तो नकल कर ली थी; पर विशेष अवकाशके अभावसे उन बडे बडे प्रशस्ति-लेखोंकी नकलें वे नहीं कर पाये थे और इससे उनकी सूचिमें उन लेखोंका अभाव रहा। अब पिछले शीतकालमें, जब हमारा जेसलमेर जाना हुआ और पूरे पांच महिनों रह कर वहांके भण्डारोंका खूब अच्छी तरह निरीक्षण करनेका सुअवसर प्राप्त हुआ, तब हमने अन्यान्य प्रकारके विपुल साहित्यके साथ, उन बडी पद्यात्मक प्रशस्तियोंका भी उतारा कर लिया है। परंतु प्रस्तुत संग्रह, इसके पहले ही बहुत समयसे, छप कर संपूर्ण रूपसे तैयार पडा था-सिर्फ इस प्रस्तावनाके अभावहीसे इसका प्रकाशन रुका हुआ था-इसलिये इसमें उन प्रशस्तियोंका समावेश नहीं हो सका। बाकी यथाज्ञात ताडपत्रीय सभी प्रशस्तियां और पुष्पिकालेख इसमें सन्निविष्ट हैं।

इस संग्रहमें छोटे बडे सब मिल कर १११ तो प्रशस्ति-लेख हैं जिनमें अन्तिम दो लेख गद्यमें हो कर बाकी सब पद्यमय हैं। ४३३ वैसे संक्षिप्त लेख हैं जिनको हमने 'पुष्पिकालेख' से उल्लिखित किया है। इस प्रकार सब मिलाकर ५४४ लेख इसमें संगृहीत हुए हैं, जो प्रायः उतनी ही संख्यावाले भिन्न भिन्न पुस्तकों परसे लिये गये हैं।

## समयकी दृष्टिसे पुस्तकोंका सिंहावलोकन।

§ २३. समयकी दृष्टिसे इनका सिंहावलोकन किया जाय तो जिन पुस्तकोंके अन्तमें लेखन-समय दिया हुआ मिला है–उनमें सबसे प्राचीन 'पंचमीकथा' की पोथी है जो वि० सं० ११०९ में लिखी गई है। उसके बादकी एक प्रति 'भागवतीसूत्र' की है जो सं. ११११ और ११३९ के बीचके किसी वर्ष में लिखी गई है। इसका निश्चित वर्ष इसलिये नहीं ज्ञात हो सका कि वर्षके अंकोंका ज्ञापक जो अन्तिम ४ था अंक है वह पुस्तकके अन्तिम पत्रके उस जगहसे टूट जानेके कारण नष्ट हो गया है। ये दोनों पुस्तक जेसलमेरकी सूचिमें उल्लिखित हैं। इन दोनों पुस्तकों पर संक्षिप्त ऐसे **'पुष्पिकालेख'** ही लिखे हुए हैं; प्रशस्ति जैसा कोई बडा लेख नहीं है।

**'प्रशस्तिलेख'** वाला जो सबसे प्राचीन पुस्तक उपलब्ध हुआ है वह सं० ११३८ में लिखा हुआ 'आवश्यकविशेषभाष्यवृत्ति' का है। यह अब पूनाके उक्त राजकीय संग्रहमें सुरक्षित है; पर असलमें यह पाटणके भण्डारहीकी पोथी थी। प्रस्तुत संग्रहमें क्रमांक १ वाली जो सबसे पहली प्रशस्ति है वह इसी पुस्तककी है। इसके अन्तिम पत्रके इधर उधर टूट जानेसे प्रशस्तिका संपूर्ण पाठ उपलब्ध नहीं है, तो भी मुख्य वर्ण्य विषय वाली पंक्तियां ठीक सुरक्षित हैं। इस वर्णनसे ज्ञात होता है कि यह पुस्तक अन्यान्य पुस्तकोंकी तरह किसी एक व्यक्तिकी नहीं लिखाई हुई है, पर ५-७ व्यक्तियोंने मिल कर संयुक्तभावसे इसे लिखवाई है। जिनेश्वरसूरिके सुशिष्य जिनवल्लभसूरिके उपदेशसे थिज्जट, फेरुक, साहस, संधिक, अंदुक, जिनदेव और जसदेव नामक गृहस्थोंने इसका लेखन करवाया है। ये *गृहस्थ*, जैसा कि प्रशस्तिगत उल्लेखसे माहम होता है, क्षात्रवंशीय हैं और शायद बिल्कुल नये ही जैन धर्ममें दीक्षित हुए हैं। इनका अभी तक श्रीमाल, प्राग्वाट या धर्कट जैसे किसी वैश्य वंशके अन्दर प्रवेश नहीं हुआ है। इस प्रकार प्रशस्तियुक्त पुस्तकोंमें यह पोथी सबसे प्राचीन है।

ताडपत्रीय पुस्तकोंमें जों सबसे पीछे लिखी गई प्रति है वह संक्षिप्तपुष्पिकालेखान्तर्गत क्रमांक ४१६ वाली विशेषावश्यकवृत्तिकी पोथी है जो शायद सं० १५०८ में लिखी गई है।

§ २४. इस प्रकार सं० ११०९ से ले कर १५०८ तकके पूरे ४०० वर्षोंके बीचमें लिखे गये ताडपत्रीय पुस्तकोंके छोटे बडे सब मिला कर ५४४ लेख इस संग्रहमें संकलित हुए हैं। इन लेखोंमें सैंकडों ही श्रावक-श्राविकाओंके नाम निर्दिष्ट हैं। अनेकानेक जैनाचार्य, ग्रन्थकार विद्वान्, साधु एवं साध्वियोंके नाम उल्लिखित हैं। अनेक गण, गच्छ, जाति एवं कुलोंके नाम उपलब्ध हैं। इनके अतिरिक्त अनेक स्थान (ग्राम, नगर, दुर्ग आदि) और तत्कालीन नृपति तथा अन्यान्य राज्याधिकारियोंके नाम प्राप्त हैं।

## भिन्नभिन्न परिशिष्टोंका परिचय।

§ २५. इन सब भिन्न भिन्न प्रकारके विशेषनामोंकी अकारादि अनुक्रमसे सूचियां बना कर हमने उन्हें पुस्तकके अन्तमें १० परिशिष्टोंके रूपमें दे दी हैं। इनमेंसे १ ले परिशिष्टमें, उन सब ग्रन्थोंके नाम दिये गये हैं जो इन प्रशस्ति और पुष्पिकारूप लेखोंमें अन्तरुल्लिखित हैं। इन नामोंके सम्मुख, तीन स्तंभोंमें तीन प्रकारके अंक दिये गये हैं जिनमें पहले स्तंभमें जो अंक हैं वे संवत्के सूचक हैं। इन अंकोंके देखनेसे यह तत्काल नजरमें आ जायगा कि कौन पुस्तक कौन संवत्की लिखी हुई है। दूसरा स्तंभ लेखोंका क्रमांक-सूचक है। इसमें जिन क्रमांकोंके साथ '§' ऐसा चिन्ह लगा हुआ है वे क्रमांक संक्षिप्त पुष्पिकालेखोंके हैं–बाकीके प्रशस्तिरूप लेखोंके समझने चाहिए। तीसरें स्तंभमें पत्रांक दिये गये हैं।

२ रे परिशिष्टमें, लिखित पुस्तकोंके अन्तमें जिन जिन ग्रन्थकारोंके नाम उपलब्ध होते हैं उनके नाम दिये गये हैं।

३ रे परिशिष्टमें, उन पुस्तकोंके लिखनेवाले अर्थात् प्रतिलिपि–नकल करनेवाले लिपिकारोंके (लहियोंके)

नामोंकी सूचि दी गई है। इन लिपिकारोंके नामोंमें कई प्रकारकी व्यक्तियोंके नाम अन्तर्निहित हैं। इनमें कई प्रसिद्ध आचार्य और विद्वान् मुनियोंके नाम हैं, कई बडे प्रसिद्ध और धनिक ऐसे श्रावकोंके नाम हैं; और कई ठक्कर, मंत्री आदि जैसे राज्य-पदाधिकारियोंके भी नाम इसमें सम्मिलित हैं। बाकीके बहुतसे ब्राह्मण और कायस्थ, जिनका मुख्य जीवन-व्यवसाय पुस्तकें लिखनेका ही था, उनके नाम हैं। इनमेंसे कई लेखकोंके नामोंके साथ, उनके अच्छे और सुन्दर अक्षरोंके होनेका तथा उनकी उत्तम प्रकारकी लिपिकलाका निर्देश किया गया है। इससे ज्ञात होता है कि सुन्दर अक्षरोंमें अच्छी तरह पुस्तक लिखनेका काम उस जमानेमें एक मानप्रद और श्लाघनीय कार्य समझा जाता था।

इन लिपिकारोंमेंसे जो जैन आचार्य, मुनि, यति और श्रावक जन हैं, उन्होंने तो ये पुस्तक या तो अपने निजके पठनार्थ लिखे हैं या अपने स्नेहभाजन किसी दूसरे व्यक्तिके पठनार्थ लिखे हैं। किस लेखकने किस निमित्त यह पुस्तक लिखा, इसका भी उल्लेख कहीं कहीं स्पष्ट रूपसे कर दिया गया है। उदाहरणके लिये—पुष्पिका-लेखांक §२८ वाला जो ललितविस्तरावृत्तिका पुस्तक है, वह सं. ११८५ में लिखा गया है। उसका लेखक पारि० ढूणदेव है जो कोई शक्तिसंपन्न श्रावक माल्लम देता है। उसने उक्त पुस्तक केवल 'स्वपरोपकाराय' अर्थात् स्व और परके उपकारकी दृष्टिसे लिखा है। इसी पुष्पिका-लेखांकके बाद, क्र० §२९ वाला जो लेखांक है उसमें उल्लिखित है कि 'सं. ११८६ में, चित्रकूट (इतिहास प्रसिद्ध चित्तोड) में रह कर माणिभद्र नामक यतिने, वरनाग आदि यतिजनोंके और अपने हितके लिये 'जिनदत्ताख्यान' नामक इस पुस्तकका लेखन समाप्त किया। पुष्पिका-लेखांक §५९ वाला 'पंचाशक' का एक पुस्तक है जो जेसलमेरके भण्डारमें हैं। इसके पुष्पिका-लेखसे विदित होता है कि—'वि. सं. १२०७ में अजयमेरु दुर्ग (अजमेरका किला) टूटा, उस समय यह पुस्तक भी त्रुटित हो गया—अर्थात् इधर उधरकी भग-दौडमें पुस्तकके कई पत्र बीच-बीचमेंसे खोये गये। फिर यह त्रुटित पुस्तक श्रीजिनवल्लभसूरिके शिष्य स्थिरचन्द्र गणिके हाथमें आया, तो उन्होंने उसका जितना भी भाग खण्डित हो गया था, उसे स्वयं अपने हाथसे, अपने निजके कर्मक्षयके निमित्त, लिख कर पूरा किया और इस तरह इस खण्डित पुस्तकको पुनः अखण्ड बनाया। पिछले शीतकालमें हमने इस पुस्तकके प्रत्यक्ष दर्शन किये और इसके जितने पन्ने स्थिरचन्द्रगणिने अपने हाथोंसे लिख कर अन्दर रखे थे उनको भी ध्यानपूर्वक देखा और उनमेंसे कुछका फोटू भी लिया। पुस्तकोद्धारकर्त्ताके इस छोटेसे पुष्पिका-लेखमें बडे महत्त्वका इतिहास मिला। सं. १२०७ में अजमेरके दुर्गका भंग किसके द्वारा हुआ यह तो इसमें नहीं बताया गया, पर हमें अन्य साधनोंसे ज्ञात है कि वह दुर्गभंग चौलुक्य नृपति कुमारपालके प्रचण्ड आक्रमणके कारण हुआ था और इसी आक्रमणमें, गुजरातके चौलुक्योंने चाहमानों पर विजय प्राप्त कर उनको अपना सामन्त बनाया था। इस इतिहासकी विशेष चर्चाका यहां कोई प्रसंग नहीं। यह तो केवल इसलिये सूचितमात्र किया गया कि इन लेखकोंके पुष्पिका-लेखोंमें कैसी कैसी बातोंका हमें निर्देश मिलता है। इन लिपिकारोंके नामोंमें कई तो बहुत बडे प्रसिद्ध और विशिष्ट व्यक्तित्व संपन्न पुरुषोंके नाम दृष्टिगोचर होते हैं। लेखांक §४०४ सिद्धहेम-अष्टमाध्याय पुस्तकका है। इसमें लिखा है कि—'सं. १२२४ में महं० चंडप्रसादने अपने पुत्र यशोधवलके पठनार्थ यह लिखा'। यह महं० चण्डप्रसाद, हमारे विचारसे, महामात्य वस्तुपालका प्रपिता है। लेखांक §१५९ वाला जो 'धर्माभ्युदयकाव्य' है वह स्वयं महामात्य वस्तुपालका निजका लिखा हुआ पुस्तक है—ऐसा विद्वद्वर्य मुनिश्री पुण्यविजयजीका तर्क है। इस तरह अच्छे लिपिकारके रूपमें भी ऐसे अनेक विशिष्ट विद्वानोंके नामोंका पता, हमें इन पुष्पिका-लेखोंमें मिलता है, जो हमारे सांस्कृतिक इतिहासकी पूर्तिकी दृष्टिसे बडा महत्त्वका है।

४ थे परिशिष्टमें, इन पुष्पिका-लेखोंमें महाराजाधिराज, महाराज, महाराजकुमार, महामात्य, मंत्री, प्रधान, दंडनायक आदि जिन जिन सत्ताधीशों एवं राज्याधिकारियों आदिके नाम लिखे हुए मिले हैं, उनकी सूचि दी गई है।

इस सूचिका ठीक ध्यानपूर्वक अवलोकन करनेसे ज्ञात होगा कि – इसमें तत्कालीन कई बडे राजवंशोंके प्रधान नृपतियोंके नाम दिखाई देंगे। गुजरातके अणहिलपुरके चौलुक्य नृपति प्रथम कर्णदेवसे लेकर अन्तिम कर्णदेवके पिता सारंगदेव तकके, प्रायः २२५ वर्षके गूर्जर साम्राज्यके उत्थान और पतनके साक्षी ऐसे, समी राजाओंके राजत्वकालके निर्देशक उल्लेख इन लेखोंमें प्राप्त होते हैं। १ **कर्णदेव**, २ **सिद्धराज जयसिंह**, ३ **परमार्हत कुमारपाल**, ४ **भीमदेव**, ५ **वीसलदेव**, ६ **अर्जुनदेव**, और ७ **सारंगदेव**; इस प्रकार ७ तो अणहिलपुरके महाराजाधिराजोंके नाम इस सूचिमें मिलते हैं। तदुपरान्त **लवणप्रसाद**, **वीरधवल**, **वीरमदेव** और **सोभनदेव** जैसे अणहिलपुरके स्ववंशीय महासामन्त समान प्रख्यात राणकोंके नाम इसमें उपलब्ध हैं। गुजरातके इस युगके भाग्यविधायक महामात्योंमेंसे कर्णदेवका महामात्य **मुंजाल**, सिद्धराज जयसिंहके महामात्योंमें **आशुक**, **सान्तुक**, **गांगिल**; कुमारपालके महामात्योंमें **महादेव**, **यशोधवल**, **कुमरसीह**, **वाधूय**; भीमदेवका महामात्य **तात**, वीरधवलका महामात्य **वस्तुपाल**, वीसलदेवका महामात्य **नागड**, अर्जुनदेवका महामात्य **मालदेव**, और सारंगदेवके महामात्य **कान्ह** और **मधुसूदन** जैसों के नाम इसमें दृष्टिगोचर होते हैं।

इनके सिवाय, इन राजाओंके अधिकारनियुक्त ऐसे अनेक मंत्री, सामन्त, दण्डनायक आदि व्यक्तियोंके नाम भी इस परिशिष्टमें उपलब्ध हैं जो तत्कालीन जातीय इतिहासमें अपना विशिष्ट स्थान रखते हैं। उदाहरणके लिये, क्रमांक §६९ वाला पृथ्वीचन्द्रचरित्र का सं० १२१२ का पुष्पिका-लेख देखिये। इसमें मही और दमन नदीके मध्यमें रहे हुए समग्र लाटदेशका सर्वाधिकार भोगनेवाला महाप्रचण्ड दण्डनायक **वोसरि**का नामोल्लेख है। यह वही वोसरि ब्राह्मण है जो कुमारपालके संकटकालके जीवनका एकमात्र सखा और साथी था। कुमारपालके विपद्ग्रस्त जीवनमें वह उसके शरीरकी छायाकी तरह साथ साथ, वन-वन और गांव-गांवमें भटका था। 'कुमारपाल प्रबन्धों'में इसका उल्लेख किया गया है; और वहां यह भी लिखा है कि, राज्यप्राप्तिके बाद तुरन्त ही कुमारपालने अपने इस उपकारी मित्रको लाट जैसे बहुत बडे समृद्ध देशका महादण्डनायक बनाया था। कुमारपालके जीवनसंगी इस महासुभटका नामोल्लेख प्रस्तुत पुष्पिकालेखके सिवाय अन्य कोई ऐसी समकालीन कृतिमें उपलब्ध नहीं हुआ।

गुजरात बहारके अन्य राजवंशोंमेंसे, मालवेके **परमार**, मेवाडके **गुहिलोत**, शाकंभरीके **चाहमान** और कान्यकुब्जके **गढवाल** आदि राजवंशोंके कुछ राजाओंके नाम भी इस सूचिमें सम्मिलित है।

५ वें परिशिष्टमें, साधु-मुनियोंके कुल, गण और गच्छ आदिके जो नाम मिलते हैं उनकी सूचि दी हैं।

६ ठे परिशिष्टमें, पुस्तकोंमें उल्लिखित सब यति, मुनि, पंडित, गणि, उपाध्याय, सूरि, साध्वी, आर्यिका महत्तरा, प्रवर्तिनी आदि त्यागीवर्गके नामोंकी सूचि दी गई है।

७ वें परिशिष्टमें, पुस्तकोंमें निर्दिष्ट देश, नगर, ग्राम आदि स्थानवाचक नामोंकी सूचि है।

इस सूचिके अवलोकनसे यह ज्ञात होगा कि – गुजरात, सौराष्ट्र, मालवा, मेवाड, मारवाड, कर्णाट, दिल्ली और तिरहुत आदि कितने ही भिन्न भिन्न देशोंमें लिखे गये पुस्तकोंके ये पुष्पिकालेख हैं। अल्बत्, सबसे अधिक संख्या गुजरातमें लिखे गये पुस्तकोंकी हैं। गुजरातमें भी सबसे पहला स्थान उसकी राजधानी अणहिलपुर पाटनको मिलता है। जिस कालमें ये सब पुस्तक लिखे गये हैं उस कालमें पाटण विद्याका बहुत बडा केन्द्र था और जैन-धर्मका तो सारे भारतवर्षमें वह सबसे बडा प्राणवान् स्थान बना हुआ था। पाटणके बाद दूसरा स्थान स्तंभतीर्थ अर्थात् खंभातका आता है। चौलुक्योंके समयमें खंभात पश्चिम और उत्तर भारतका सबसे बडा सामुद्रिक बन्दरगाह था।

पुष्पिकालेखोंमें, क्रमांक §२ वाला, जो सं. ११९० से १९ बीचका किसी वर्षका लेख है, उसमें सूचित किया गया है कि – 'स्तंभतीर्थ, उस समयके प्रसिद्ध ऐसे ३६ बन्दरोंमें सबसे प्रधान बन्दर माना जाता था'। वह समय गुजरातके पराक्रमी सम्राट् भीमदेवके राज्यका था। खंभात उस समय बहुत आबाद और समृद्धिशाली नगर था। **अभयदेवसूरि, मुनिचन्द्रसूरि, देवचन्द्रसूरि, हेमचन्द्रसूरि** आदि जैसे जैन वाङ्मयाकाशके महानक्षत्र उस समय वहां प्रकाशित हुए थे। इसलिये वहां पर इस पुस्तकलेखन रूप प्रवृत्तिका खूब प्रचार रहना स्वाभाविक ही है। इस समयको बीते आज प्रायः ९०० वर्ष होने आये हैं। पाटण और खंभातमें, इस तरह ९०० वर्ष पहले लिखे गये ये पुस्तक, आज भी अपने स्थानमें, उसी तरह सुरक्षित है यह हमारे इतिहासकी एक रोमांचक अनुभूति है। भारतवर्षमें, ऐसा और कोई स्थान नहीं है जो इस प्रकारके गौरवकी अनुभूति कर सके कि उसके सन्थागारमें, उसकी हजार हजार – नौ सौ नौ सौ वर्षकी पुरानी वस्तु, उसी रूपमें आज भी उसके पास विद्यमान है।

८ वें परिशिष्टमें, गृहस्थोंके कुल, वंश, गोत्र, जाति और शाखाविशेषोंके नामोंकी अनुक्रमणी है।

इस सूचिके देखनेसे ज्ञात होता है कि इसमें **श्रीमाल, प्राग्वाट, उपकेश, धर्कट, पल्लीवाल, मोढ, गूर्जर, नागर, दीशावाला, हुंबड** आदि उन अनेक वैश्य वंशोंके नाम दृष्टिगोचर होते हैं जो उस समय जैन धर्मका पालन करते थे। इन वंशोंका प्राचीन इतिहास संकलित करनेमें, इस प्रकारके ये पुष्पिकालेख बडे प्रमाणभूत साधन हैं। ओसवाल, श्रीमाल, प्राग्वाट आदि जातियोंकी उत्पत्तिके विषयमें, जो अर्द्ध-सत्य-मिश्रित दन्तकथायें प्रचलित हैं उन पर, इन लेखोंकी सूक्ष्म छानवीन करनेसे, बहुत कुछ नवीन प्रकाश पड सकता है और कई मिथ्याभ्रम दूर हो सकते हैं। इन लेखोंके अध्ययनसे यह भी ज्ञात होता है कि उस पुरातन समयमें कितनी जातियोंमें जैन धर्मका प्रचार था और आज उसमें कितनी हानि-वृद्धि हुई है। उदाहरणके स्वरूप, हम एक **ओसवाल** जातिका विचार करें, तो इन लेखोंके मननसे हमें प्रतीत होता है, कि यह जाति जो वर्तमानमें जैन धर्मकी उपासक जातियोंमें सबसे प्रधान स्थान रखती है, उस पुराने समयमें उतनी प्रसिद्ध नहीं हुई थी। **ओसवंश** अर्थात् **उपकेशवंश**, पुरातन **धर्कट** नामक एक विशिष्ट महावंशकी शाखाविशेष है, जो पीछेसे स्वयं एक महावंशके रूपमें परिणत हो गया और मूल धर्कटवंश नामशेष हो गया। इस विषयमें अधिक वर्णन करनेकी यहां जगह नहीं है। इतना सूचन इसलिये किया गया है कि अभ्यासी जन इन लेखोंके अध्ययनसे अपने पुरातन इतिहासकी किन किन ज्ञात-अज्ञात बातोंका विशिष्ट ज्ञान प्राप्त कर सकते हैं।

९ वें परिशिष्टमें, सब श्रावक और श्राविकाओंकी एकत्र सुदीर्घ नामावलि है।

१० वें परिशिष्टमें, कुछ वैसे प्रकीर्ण नाम संगृहीत हैं जिनका समावेश उपर्युक्त किसी विभाग-विशेषमें नहीं हो सकता था।

### जैन एवं जैनेतर दोनों प्रकारका वाङ्मयसंग्रह।

§२६. यद्यपि मुख्य करके, इन पुस्तकोंकी बडी संख्या जैन वाङ्मयके साथ संबन्ध रखने वाली है; तथापि इनमें जैनेतर ग्रन्थ भी कुछ कम नहीं हैं। इनमें कोई कोई जैनेतर ग्रन्थ तो – बौद्ध अथवा ब्राह्मण मतके – ऐसे भी हैं जिनकी प्रतिलिपि और किसी जगह नहीं मिली। महाकवि राजशेखरकी काव्यमीमांसा, भोजकी शृंगारमंजरी, बिल्हणका विक्रमांकदेवचरित, भूषणभट्टकी लीलावती (प्राकृत) कथा, जयराशिका तत्त्वोपप्लव इत्यादि ब्राह्मणधर्मीय विद्वानोंके बनाये हुए जो ग्रन्थ इन पुस्तकोंमें मिले हैं, वे अभी तक और किसी जगह नहीं मिले हैं। इसी तरहके बौद्ध मतके भी, जैसे कि धर्मकीर्तिका न्यायबिन्दु, हेतुबिन्दु, और कमलशीलका तत्त्वसंग्रह आदि कई ऐसे अपूर्व, महान् और प्रधान ग्रन्थ इनमें उपलब्ध हुए हैं जिनका अस्तित्व और किसी जगह नहीं है।

### चित्रकलाकी दृष्टिसे ताडपत्रीय पुस्तकोंका आकर्षण।

§२७. पुरातन इतिहासके उपादानकी दृष्टिसे इन ताडपत्रीय पुस्तकोंका क्या महत्त्व है यह तो संक्षेपमें हमने ऊपर बताया ही है। इसके सिवा एक और, सांस्कृतिक उपादानकी, दृष्टिसे भी कुछ ताडपत्रीय पुस्तकोंका अधिक आकर्षण है। वह है चित्रकलाकी दृष्टि। ताडपत्रीय पुस्तकोंमेंसे किसी किसी में कुछ चित्र भी अंकित किये हुए उपलब्ध होते हैं। यद्यपि इन चित्रोंमें विशेष करके तो जैन उपास्यदेव तीर्थंकरोंके प्रतिबिम्ब होते हैं; पर साथमें कुछ और और दृश्योंके भी चित्र कहीं कहीं मिल आते हैं। ऐसे दृश्योंमें, प्रधानतया जैनाचार्योंकी धर्मोपदेशकके स्वरूपकी अवस्थाका आलेखन किया हुआ मिलता है। इस आलेखनमें आचार्य सभापीठ पर बैठे हुए धर्मोपदेश करते बतलाये जाते हैं और उनके सम्मुख श्रावक और श्राविकागण भावभक्ति पूर्वक उपदेश श्रवण करते दिखाये जाते हैं। कहीं कुछ ऐसे ही और भी अन्याय प्रसंगोचित दृश्य अंकित किये हुए दृष्टिगोचर होते हैं। गुफाओंके भित्तिचित्रोंके अतिरिक्त, ऐसे छोटे परंतु विविध रंगोंसे सज्जित, इतने पुराने चित्र हमारे देशमें और कोई नहीं मिलते। इसलिये चित्रकलाके इतिहास और अध्ययनकी दृष्टिसे ताडपत्रके ये सचित्र पुस्तक बडे मूल्यवान् और आकर्षणीय वस्तु हैं। ताडपत्रके ये चित्र कैसे होते हैं इसका कुछ दिग्दर्शन करानेके हेतु, हमने इस पुस्तकके प्रारंभमें कुछ फोटो-ब्लाक दिये हैं। पाठक इनको देख कर इन चित्रोंके आकार-प्रकारका प्रत्यक्ष ज्ञान कर सकेंगे।

### उपसंहार।

§२८. इस तरह जैन भण्डारोंमें संरक्षित यह ताडपत्रीय पुस्तकोंका प्राचीन और अमूल्य संग्रह भा र त व र्ष का एक बहुमूल्य निधि है। इनके सिवाय, भा र त में अन्यत्र कहीं भी — एक ने पा ल को छोड कर — ऐसा प्राचीन पुस्तकसंग्रह विद्यमान नहीं है। हमारी यह साहित्यिक संपत्ति ऐसी अमूल्य है कि इसकी तुलनामें लाखों - करोडोंकी संपत्ति भी तुच्छ मालूम देती है। सोना - चांदी और हीरा - माणिक आदि जैसी जड संपत्ति तो हमें पग पग पर दिखाई देती है और उसे तो हम अपने उद्योग और पुरुषार्थ द्वारा अपरिमित रूपमें, चाहें जब प्राप्त कर सकते हैं; पर इस प्राचीन पुस्तक-स्वरूप अपूर्व संपत्तिको, जो हमारे पूर्वजोंने, हमारे कल्याणके लिये संचित की हैं, और जो कालके नाशकृत् प्रवाहमें बहुत कुछ नष्ट होती हुई, दर्शनीयमात्र रूपमें, अब हमारे पास विद्यमान है। इसके नष्ट होने पर, फिर इसकी प्राप्ति तो किसी तरह हमें साध्य नहीं हो सकती। अतः हमारा कर्तव्य है कि जिस तरह हो सके हमें इस संपत्तिका यथा-शक्य संरक्षण करना चाहिए और इसका ज्ञान प्राप्त करना चाहिए। समाजको ऐसी ज्ञानप्राप्ति करानेके निमित्त ही यह प्रस्तुत प्रयत्न किया जा रहा है। इसका लाभ सब कोई प्राप्त करें यही मात्र हमारी हार्दिक आकांक्षा है — तथास्तु।

विजयादशमी<br>वि. सं. १९९९ (गौर्जरीय)

जि न वि ज य मु नि

पुरातनसमयलिखित

# जैनपुस्तकप्रशस्तिसङ्ग्रह ।

## [ १ ]

### आवश्यक-विशेषभाष्य [ कोट्याचार्यकृतवृत्तियुत ] पुस्तकप्रशस्तिः ।

[ लेखनकाल-११३८ विक्रमाब्द ]

[अन्तभाग--] समाप्तमिदं विशेषावश्यकम् ॥ छ ॥ कृतिर्जिनभद्रगणिक्षमाश्रमणपूज्यपादानाम् ॥ छ ॥

भाष्यं सामायिकस्य स्फुटविकटपदार्थोपगूढं यदेतच्छ्रीमत्पूज्यैरकारि क्षतकलुषधियां भूरिसंस्कारकारि ।

तस्य व्याख्यानमात्रं किमपि विदधता यन्मया पुण्यमाप्तं प्रेत्याहं द्राग्लभेयं परमपरिमितां प्रीतिमत्रैव तेन ॥ 5

---

लिखितं पुस्तकं चेदं **नेमिकुमार**संज्ञिना । **प्राग्वाट**कुलजातेन शुद्धाक्षरविलेखिना ॥

**सं० ११३८ पौषवदि ७** ॥ **कोट्याचार्य**कृता टीका समाप्तेति । ग्रंथाग्रमस्यां त्रयोदश सहस्राणि सप्तशताधिकानि ॥ १३७०० ॥

॥ पुस्तकं चेदं विश्रुतश्री**जिनेश्वरसूरिशिष्यस्य जिनवल्लभगणे**रिति ॥

**[ पुस्तकलेखयितृप्रशस्तिः । ]** 10

........................................................[ ॥ १ ॥ ]

........जंतुनिवहस्य कृतप्रमोद गङ्गावतार..........................................।

........................................यस्याधुनाऽपि स मुनिप्रभु**राम्रदेवः** ॥ २ ॥

........................................सदा स **देवसूरि**....(?) [ ॥ ३ ॥ ]

विस्फूर्जितं यस्य गुणैरुदात्तैः शाखायितं शिष्यपरम्पराभिः । 15

पुष्पायितं सद्यशसा स सूरि**र्जिनेश्वरो**ऽभूद् भुवि कल्पवृक्षः ॥ ४ ॥

शाखाप्ररोह इव तस्य विवृद्धशुद्धबुद्धिच्छदप्रचयवंचितजात्यतापः ।

शिष्योऽस्ति शास्त्रकृतधी**र्जिनवल्लभाख्यः** सख्येन यस्य विगुणोऽपि जनो गुणी स्यात् ॥ ५ ॥

इतश्च— दृढप्र[रोहो] विततावकाशः स्वविस्तृतिव्याप्तदिगन्तरालः ।

क्षात्रः पवित्रः प्रथितोऽत्र धात्र्यां वंशोऽस्ति तुंगः स्फुटभूरिपर्वा ॥ ६ ॥ 20

तत्राभूतां भूतलाबाप्तकीर्ती श्रद्धावन्तौ धार्मिकौ धर्मशुद्धौ ।

लोकाचाराऽबाधयाऽऽरब्धवृत्ती धीमानेको **धिज्झटः फेरुको**ऽन्यः ॥ ७ ॥

अन्येऽपि च **रामसुताः** प्रसिद्धिभाजो बभूवुरुपशमिनः ।
**साहस-संधिक-अंदुक**नामानो मान्यजनमान्याः ॥ ८ ॥
अपरौ च तीव्रतपसौ विशुद्धवृत्तेः प्रसिद्धसत्त्वस्य ।
**कुलचन्द्र**स्याभवतां पुत्रौ **जिनदेव-जसदेवौ** ॥ ९ ॥
5 सर्वेऽपूर्वागमिकवचनाकर्णनाख्यानपाठप्रौढोत्साहाः परिहृतमहारम्भमिथ्यात्वकृत्याः ।
अर्हत्पूजा सुविहितजनोपास्त्यविच्छिन्नवाञ्छा याथातथ्यस्फुटपरिगताशेषजीवादितत्त्वाः ॥ १० ॥
कनकमिव परीक्ष्यानेकधा धर्ममन्यं प्रकटमघटमानं चावगत्य स्वमत्या ।
जिनवचसि विशुद्धे युक्तियुक्ते च चेतो विदधुरमलबोधं ये विनश्यद्विरोधम् ॥ ११ ॥
..................................................रि विस्तारि पापमलवारि यशःप्रसारि ।
10 नेत्रानुकारि भवदारुविदारि हारि ज्ञानप्रदानमपराखिलदानसारम् ॥ १२ ॥
.......................................................................... [ । ]
......... विबुध्य बुद्ध्या सिद्धांतभक्त्या तैरिति पुस्तक...[ ॥ १३ ॥ ]
..........................................................णि शुभैः साध्ये च सत्संगमे ।
कस्याप्येव विलोकितस्य सुकृतैः पुंसः शिवप्रापिणो जायेतापरकार्यवर्जनवतो ज्ञानप्रदानोद्यमम् ॥ १४ ॥
15 एकवस्तुवि.......................................................................... [ ॥ १५ ॥ ]
तैः पाणिपंकजतले भ्रमरीव लक्ष्मीरारोपिता त्रिभुवनं गमिता च कीर्तिः ।
उन्मूलिताश्च विपदः पदवी च लब्धा मोक्षस्य यैर्जिनमतं प्रविलेख्य [ दत्तम् ] ॥ १६ ॥
............पाणि.......रन पुस्तको नाम......................................जनैः ॥ १७ ॥

॥ इति मंगलं श्रीः ॥

20 [ * पुस्तकमिदमधुना पूनानगरे भाण्डारकरप्राच्यविद्यासंशोधनमन्दिरस्थिते राजकीयग्रन्थसंग्रहे सुरक्षितमस्ति । See, Report on the search for Sanskrit mss. In Bombay presidency during the year 1880-81; by F. Kilhorn, Ph. D. p. 37. ]

# [ २ ]

## देशलश्रावकलेखित-सटीक-ज्ञाताद्यङ्गचतुष्टयपुस्तकप्रशस्तिः ।

25 **[ लेखनकाल ११८४ विक्रमाब्द ]**

**सम्वत् ११८४ माघ सु ११ रवौ** अद्येह **श्रीमदणहिलपाटके** महाराजाधिराज**श्रीजयसिंहदेव**-कल्याणविजयराज्ये ज्ञाताधर्मकथाद्यङ्गवृत्तिर्लिखितेति ॥ शिवमस्तु० लोकः ॥ १ ॥

ज्ञातावृत्तिः श्री**वर्धमान**सूरीयश्री**चक्रेश्वर**सूरीणां श्री**परमाणंद**सूरीणां श्रे० **देशलपुत्रयशाहड-सूलण-रामदेव**स्य पुस्तकमिदम् ॥

30 प्राज्यच्छायो जन्मभूमिर्गुणानां दिक्पर्यन्तव्यापिशाखाकलापः ।
पत्रोपेतः पर्वभिर्वर्धमानः **प्राग्वाटा**नामस्ति विस्तारिवंशः ॥ १ ॥

तत्र प्रजज्ञे हृदयालयेषु कृतस्थितिः पुण्यवतो जनस्य ।
वृत्तोज्वलः कान्तिकलापपात्रं मुक्तामणिः श्रावक**सर्वदेवः** ॥ २ ॥

अवदाता प्रभेवास्य तमःप्रसरवारिणः । **महिमे**ति भुवि ख्याता बभूव सहचारिणी ॥ ३ ॥

ताभ्यां पुरस्कृतनयस्तनयोऽजनिष्ट निष्ठापरः परमसंयमिनां वरिष्ठः ।
राजन्यमान्यमहिमा हिमपूरगौरैः ख्यातो गुणैर्जगति **संधुल**नामधेयः ॥ ४ ॥ 5

जाताऽस्य प्रेयसी मान्या सीमान्या रूपसम्पदः । **पूर्णादेवी**ति सौभाग्यमसौ भाग्यं च बिभ्रती ॥ ५ ॥

जातमपत्यचतुष्टयमाभ्यामभ्यस्तशस्तजिनधर्मम् । भुवनगुरुबिम्बपूजनकृतादरं मन्दिरं नीतेः ॥ ६ ॥

प्रथमो **देहड**नामा **देशल**नामा सुतोऽपरस्तत्र । **सोहिणि-पुन्निणि**संज्ञे पुत्र्यौ पात्रं विनयलक्ष्म्याः ॥ ७ ॥

एषां मध्ये सहृदयहृदयो धार्मिकः श्रावकाणां मुख्यः श्रीमान् मथितकुमतो वर्त्तते **देशलाख्यः** ।
यस्याजस्रं श्रवणपुटकैः सद्यशःक्षीरपूरं पायंपायं कथमपि जना नैव तृप्तिं भजन्ति ॥ ८ ॥ 10

किञ्च—गाम्भीर्येण पयोनिधिर्धिषणया वृन्दारकाणां गुरुस्तुङ्गत्वेन सुपर्वपर्वतपतेः सौम्येन शीतत्विषः ।
सौन्दर्येण मनोभवस्य वित्तत्वेनोत्तराशाम्पतेर्योऽत्यन्तं प्रतिपन्थ्यपि त्रिजगतीमित्रं परं कीर्त्यते ॥ ९ ॥

अन्यच्च—न्यायार्जितेन विभवेन भवान्तहेतोः स्वीयालयोचित·······नयेन येन ।
त्रैलोक्यकैरवविकाशशशाङ्कबिम्बं बिम्बं विधापितम**पश्चिमतीर्थभर्तुः** ॥ १० ॥

शीलालङ्कारवती **स्थिरदेवी** वल्लभाऽभवच्चास्य । रेमे यदीयमनसा मनागपि न तीर्थिकवचस्सु ॥ ११ ॥ 15

अनयोः सञ्जातास्ते तनूरुहा **वाहडा**दयः सदयाः । मारो हतिमारोहति विलोक्य कायश्रियं येषाम् ॥ १२ ॥

अन्यदा **देशलः** श्रुत्वा तथाविधगुरोर्गिरम् । प्रवृत्तश्चेतसा सार्धं समालोचयितुं चिरम् ॥ १३ ॥

तथाहि—अहो भ्रातश्चेतो गुणगणनिधे किन्तु भणसि क्षणं वार्त्तामेकां शृणु ननु मदीयामवहितम् ।
भवाम्भोधेर्मध्ये महति पततां हन्त भविनां विना जैनं धर्मं किमपि शरणं नास्ति नियतम् ॥ १४ ॥

ज्ञानादिभेदैः स पुनस्त्रिभेदः प्ररूपितो यद्यपि पूज्यपादैः । 20
लातव्य-हातव्य-विवेकहेतुस्तथापि विज्ञानममीषु मुख्यम् ॥ १५ ॥

मतिज्ञानादिभिर्भेदैस्तच्च प्रावाचि पञ्चधा । स्वान्यावभासकत्वेन श्रुतज्ञानं परं परम् ॥ १६ ॥

हे मित्र किञ्चित्तदमुत्र भक्तिं विधातुमिच्छामि धनव्ययेन ।
मनस्ततः प्राह विधेहि शीघ्रं धर्मे न यस्मादुचितो विलम्बः ॥ १७ ॥

इदं हि बिम्ब्यद्धरिणीकटाक्षसहोदरं द्रव्यमुदाहरन्ति । 25
अनेन चेन्निश्चलपुण्यराशिर्वि·······ते चारवणिज्यमेतत् ॥ १८ ॥

इत्थं निजेन मनसा मुनिनायकैश्च **चक्रेश्वर**रेत्यभिधया प्रथितैः पृथिव्याम् ।
प्रोत्साहितः सपदि **देशल**नामधेयो ग्रन्थानलीलिखदमूंश्चतुरः सटीकान् ॥ १९ ॥

प्रशस्तिः समाप्ता । ज्ञा० पुस्तकं श्री**यशोदेवसूरीणां** श्री**श्रीप्रभसूरीणां** श्रे० **देशलपुत्र-यशहड-सूलण-रामदेव-आल्हण-श्रावकाणां** ॥ 30

[ * पुस्तकमिदं स्तम्भतीर्थस्थशान्तिनाथभाण्डागारे सुरक्षितमस्ति । द्र० पीटर्सनरीपोर्ट पुस्तक १, पृ० ३६ । तत्रेयं प्रशस्तिर्नास्ति । ]

# [ ३ ]

## श्रे० सिद्धश्रावकलेखित–भगवतीविशेषवृत्तिपुस्तकप्रशस्तिः ।

[ लेखनकाल-११८७ विक्रमाब्द ]

§.............................................................. ।

5 स्वभुजविधापितसद्द्रव्यकारितानेकतीर्थकृद्विंपाः(बाः) । सद्धर्मनिरतमनसो जाताः पुत्रास्तयोश्चामी ॥ ४ ॥

प्रथमो **वोढक**संज्ञो **वीरडा**ख्यो द्वितीयकः । तृतीयो **वकुडो** नाम चतुर्थो **द्रोणका**भिदः ॥ ५ ॥

तेषां च मध्ये जिनसाधुभक्तः श्रेष्ठी गरिष्ठः किल **वीरडा**ख्यः ।
एतस्य भार्या **धनदेवि**नाम्नी बद्धादराभूज्जिनराजधर्म्मे ॥ ६ ॥
तयोश्च पुत्रः सरलस्वभावो जिनेशधर्म्मस्थिरचित्तवृत्तिः ।
10 कृपापरो दुःखितजंतुवर्म्गे सतां मतः पूजितपूजकश्च ॥ ७ ॥

येनाकारि मनोहररूपं श्री**वीरनाथ**तीर्थकृतः । सत्पित्तलामयमघध्वंसकरं श्रीसमवसरणम् ॥ ८ ॥

यो व्यधापयदनिंद्यमुत्तमं पापकर्म्मपटलक्षयक्षमम् । **उत्तराध्ययनवृत्तिपुस्तकं** ज्ञानभक्तिवशगः स्वमुक्तये ॥९॥

किंबहुना यः स्वं स्वं धर्म्मस्थानेष्वयोजयद् बहुशः । यश्चाजस्रंवंदनकगुणनसद्ध्यानरतचित्तः ॥ १० ॥

श्रेष्ठी **वरदेवा**ख्यः समजनि **लक्ष्मी**रिति प्रिया तस्य । लक्ष्मीः सौरेरिव हृदयहारिणी चारुरूपाढ्या ॥ ११ ॥

15 तयोश्च पुत्रः समभूत्प्रसिद्धः **सिद्धा**भिधः पुण्यधनैकधामा ।
आदेयवाग् यो गुणिपक्षवर्त्ती वीरः कृतासौ रतिकान्तरूपः ॥ १२ ॥
बद्धादरो यो जिनराजधर्म्मे यश्चोपचक्रे जिनमंदिरेषु ।
यो लब्धमर्व्यो(?)बुधिवत्सुमेधा यो राजलोकेऽतिमतो गुणैः स्वैः ॥ १३ ॥

दृढप्रतिज्ञः प्रतिपन्नकार्ये दाक्षिण्यपाथोनिधिरस्तदोषः । दानाम्बुवर्षित्वपयोदकल्पः सदा सदाचारपरायणो यः ॥१४॥

20 भगिनी यस्य **चांपूश्री**रासीच्चा**मृतदेविका** । **जिनमतिर्यशोराजी पाजूकांबा** तथा परा ॥ १५ ॥

यश्च **दधिपद्रपत्तन**वास्तव्योऽपि प्रकथ्यते लोकैः । पूर्वनिवासापेक्षावशेन **मड्डाहडपुरीयः** ॥ १६ ॥

द्वे भार्ये तस्य संजाते पत्याज्ञारतमानसे । **राजमत्य**भिधानैका **श्रियादेवी** द्वितीयका ॥ १७ ॥

**वीरदत्तांबसरणा**दयः सूनवो **वीरिका-जसहिणि**प्रभृतयः पुत्रिकाः ।
तस्य जाताः सदाचारिमार्ग्गे रताः सर्व्वलोकीयचेतःप्रमोदावहाः ॥ १८ ॥

25 अथान्यदा **सिद्ध**पिता स्वकीयं पर्यन्तमासन्नतरं प्रमत्य । परत्र पाथेयमतो जिघृक्षुः **सिद्धा**भिधं पुत्रमिदं जगाद ॥१९॥

मच्छ्रेयसे वत्स वरेण्यतीर्थयात्रासु संघे जिनराजधिष्ण्योः । विशेषतः पुस्तकलेखनेषु वित्तं नियोज्यं भवता यथेच्छम् ॥२०॥

अथासौ स्वर्गते ताते लक्षं ग्रंथस्य साधिकम् । पुस्तकेषु पवित्रेषु †**दश**संख्येष्वलीलिखत् ॥ २१ ॥

तत्थ गंथा सुयगडंगवित्ती ससुत्त-निज्जुत्ती । तहय उवासगदसियाइ-अंगसुत्ताणि वित्तीउ ॥ २२ ॥

तह ओवाइयसुत्तं वित्तीं रायप्पसेणइयसुत्तं । तह कप्पसुत्तभासा चउत्थए पंचमे य पुणो ॥ २३ ॥

30 कप्पचुण्णी छट्ठे दसवेयालियवित्तिसुत्तनिज्जुत्ती । उवएसमाल-भवभावणाण दो पुत्थया रम्मा ॥ २४ ॥

तह पंचासगवित्ती सुत्तं लिहियं च नवमयं एयं । पिंडविसुद्धी-वित्ती पढमगपंचासगस्स तहा ॥ २५ ॥

---

§ आद्यानि त्रीणि पद्यानि केनचित् पश्चाद्विनाशितानि ।

† प्रो० पीटर्सन नामधेयेन पण्डितेन स्वीय ५ रीपोर्टपुस्तके इत आरभ्य एवेयं प्रशस्तिः समुद्धृता । द्रष्टव्यम्-तत्पुस्तकम्, पृष्ठ० ५८ ।

चुल्ली जसदेवसूरिरइया तह लहुयवीरचरियं च । रयणचूडकहा वि य दसमंमि य पोत्थमंमि फुडं ॥ २६ ॥
अन्यच्च **सिद्ध**भार्यापि **राजमत्य**भिधानिका । कथंचिद्दिवमावाप्तौ तया चोचे निजो वरः ॥ २७ ॥
भगवतीपुस्तके रम्ये कार्ये मत्पुण्यहेतवे । तेन तद्वचनात्पूर्णं कारितं पुस्तकद्वयम् ॥ २८ ॥
एकत्र भगवतीसूत्रं द्वितीये वृत्तिरुज्वला । लेखिता चारुवर्णाढ्या मोक्षमार्गान्तिरप्रपा ॥ २९ ॥

संवत्सरे **मुनिवसुस्मरवैरि**संख्ये, श्रीमत्पुरेऽ**णहिलपाटक**नामधेये । 5
पृथ्वीं च शासति नृपे **जयसिंहदेवे** निष्पादितः प्रवरपुस्तकवर्ग एषः ॥ ३० ॥
श्री**शालिभद्रा**भिधसूरि[शिष्य]श्री**वर्धमान**प्रभुपादपद्मे ।
इंदिंदिराकारजुषां ततः श्री**चक्रेश्वराचार्य**विशिष्टनाम्नाम् ॥ ३१ ॥
समर्पितः पुस्तकवर्ग एष निरंतरं शोधनवाचनाय ।
इदं च तन्मध्यगतं सुवर्ण-सत्पुस्तकं राजति वाच्यमानम् ॥ ३२ ॥ 10
यावन्नभोंगणगताः शशिभानुतारा राजंति लोकतिमिरं सततं क्षिपंत्यः ।
यावद् भुवः सुरगिरिश्च चकास्ति तावत् श्रीपुस्तको विजयतामिह पठ्यमानः ॥ ३३ ॥

**संवत् ११८७ कार्तिक सुदि २ लिखितं भगवतीविशेषवृत्तिपुस्तकं श्रीचक्रेश्वर-सूरीणां श्रे० सिद्धश्रावकस्य ॥**

[ * पट्टनस्थसंघसत्कभाण्डागारे पुस्तकमिदं सुरक्षितं विद्यते । ] 15

# [ ४ ]

## वाजकश्रावकलेखित [ देवभद्राचार्यकृत ]–पार्श्वनाथचरित्रपुस्तकप्रशस्तिः ।

**[ लेखनकाल—११९९ विक्रमाब्द ]**

॥—इति श्री**प्रसन्नचंद्र**सूरिपादसेवकश्री**देवभद्राचार्य**विरचितं श्री**पार्श्वनाथ**चरितं समाप्तं ॥

**संवत् ११९९ अश्विनवदि ६ रवावद्येहाशापल्ल्यां** गौडान्वयकायस्थकवि**सेल्हण**सूनुना पुस्तकं **वल्लिगे**- 20
नेदं लिख्यतेऽथ समाप्यते ॥ छ ॥

जलधिवलयवेलामेखलायामिलायां कलितविपुलशाखः सद्गुणानां निवासः ।
विततविशदपर्वा संश्रितप्रीतिहेतुर्जितधरणिधरर्द्धिः पत्रशाली विशालः ॥ १

श्रीमान् **प्राग्वाट**वंशोऽस्ति तत्र मुक्ताफलप्रभः । सद्भूषणं शुचिः श्रेष्ठी **बकुलः** समजायत ॥ २
चंचच्चार्विंदुरोचिश्चयहरहसिताकारकीर्तिच्छटाभिः सर्प्पंतीभिः समंताद्धवलितवसुधः शुद्धबुद्धेर्निधानम् । 25
दिक्कांताकर्णपूरप्रतिमगुणगणः सज्जनानंददायी संतोषापारवारः करणरिपुबलं हेलया यो जिगाय ॥ ३

शीलेन सीतेव जनौघरंजिका सौभाग्यसंगेन जिगाय पार्वतीम् ।
या क्षांतियोगेन निरास काश्यपीं **लक्ष्मी**ति जायास्य बभूव सा शुभा ॥ ४

सूनुस्तस्याः समजनि सच्छायो विबुधजनमनोहारी । **वेल्लक** इति विख्यातो नीरनिधेः पारिजात इव ॥ ५

सुविहितपदांभोजे सेवारतिर्मधुपाधिका सुजनकमलासंगे बुद्धिर्मरालकुलोज्वला । 30
अमृतमधुरा सारा वाणी सतां हृदयंगमा विमलमनसो यस्यावश्यं बभूव मनोहरा ॥ ६
चरणचंचुरसाधुकृतादरो गुणगृहं दमदानदयापरः ।
गुरुपदांबुरुहप्रणतिः सुधीस्तदनुजोऽजनि **वाजक**नामकः ॥ ७

सद्धर्माभिरतिर्गुणैकवसतिः संतोषपुष्यद्धृतिर्ज्ञानाभ्यासरतिर्गृहीतविरतिः सौजन्यवारांपतिः ।
साधूपास्तिकृतादृतिर्गजगतिर्धीरः प्रसन्नाकृतिः कल्याणव्रततिर्निरस्तकुगतिः प्राणिप्रणुन्नक्षतिः ॥ ८
**वीरणागा**भिधः पुत्रस्तृतीयः सुगुणास्पदम् । **जाउका**ह्वा पितुर्जानिर्भगिन्येषां तु **वेल्हिका** ॥ ९
या सीतेव कलंकचक्रविकलं शीलं दधाना सती जाता ख्यातिमती सतीति गुणिनां चेतश्चमत्कारिणी ।
5 कृत्याकृत्यविवेककारिधिषणा धर्मैकचिंतारतिः सज्जाया **शिवदेव्य**भून्मतियुता सा **वेल्लुकस्य** प्रिया ॥ १०
**चाहिणी वाजक**स्याद्या पत्नी जाता द्वितीयका । **शृंगारमति**राज्ञायां जिनेशस्य व्यवस्थिता ॥ ११
**वाजक**श्चिंतयामास सारसंवेगसंगतः । अन्यदा स्फटिकाकारे मानसे शुद्धधीर्यथा ॥ १२
कल्पांतप्रबलप्रवृत्तपवनव्यावृत्तदीपांकुराकारा प्रीतिरनंगसंगिललनाभ्रूभंगुरा संगमाः ।
धर्मक्लांतमृगेंद्रवक्त्रकुहरव्यालोलजिह्वाचलं लावल्यं(ण्यं) लवलीदलाग्रविलसद्बिंदूपमं जीवितम् ॥ १३
10 शरदभ्रसमाः सर्वे पदार्थाः सुखहेतवः । संत्रासोद्भ्रांतसारंगीविलोचनचलं बलम् ॥ १४
माद्यत्कुंजरकर्णतालति रतिः················वामाडंबरति प्रभुत्वमबलाचेतः शरन्मेघति ।
···शक्रशरासनत्यनुकलं संध्याभ्ररागत्यहो तारुण्यं विषया धराधरधुनीवेगंति नृणां यतः ॥ १५
तस्मात्संसारवल्लीवलयवि·······················क्षोभरंभामलनमदकलः काललीलाविजेता ।
मोक्षस्त्रीसंगदूती सुगतिपथरतः संपदाह्वानमंत्रो ध्वस्ताशेषव्यपायो निखिलसुखखनिर्धर्म एवात्र कार्यः ॥ १६
15 प्रभवति स च धर्मो ज्ञानतस्तच्च शुद्धं जिनवचनसरोजाज्जायते सौरभं वा ।
तदपि सततमेधाह्रासभावान्न क·························द्विरिच्य ॥ १७
ततश्च—कामोरुदावे विषयोरुतृष्णाच्छेदाय वन्यैः प्रति तन्यतेऽसौ ।
संसारसत्रे भविनां जिनाज्ञाज्ञानामृतांभःसरसी विलेख्य ॥ १८
विशेषतो युक्तं ज्ञानदानं······॥
20 समस्तधरणीतलप्रथितकीर्तिकल्लोलिनीविनिर्गमकुलाचलो विमलकेवलालोक·······।
························शक्राग्रतो वरां न चरणक्रियां विशदबोधयोगं विना ॥ १९
मोहध्वांतांशुमाली भववनगहनोत्सर्पिदावानलाभो मानामानागशृंगप्रहतिहरिहयोद्दामहेतीयमानः ।
स्वस्थानप्राप्तिवाहः क्षितिविततमहाकोपदावांबुवाहो दौर्गत्यभ्रंश·····················तुः ॥ २०
प्रभवति कृतिनोत्र ज्ञानदानाभियोग इति मनसि निवेश्यालेखयामास शुद्धम् ।
25 रसिकहृदयचक्षुर्मोदहेतुः सुवर्णं प्रकटितवरभावं पुस्तकं चित्रतुल्यम् ॥ २१
**वाजको वेल्लुकस्यो**च्चैर्निजभ्रातुर्दिवालयम् । गच्छता भणितस्तेन श्रेयसे············ ॥ २२
··················ल क्रमुकतिलकितो मालतीकुंदपुष्पैः
रम्यः कल्लोलमालाकरकमलतलैः शुक्तिमुक्ता विकीर्य ।
क्रीडन्नास्ते धरायां नृपतिशिशुरिव स्वःस्रवंतीप्रवाहो
30 यावत्तावन्मुनींद्रैः कुमतविदलनोऽधीयता················ ॥ २३

श्रे० वउल् । लक्ष्मी भार्या । जाउका भगिनी । पुत्रा वेलक् वाजक् वीरणाग् । आद्यभार्या शिवादेवी द्वितीयभार्या शृंगारमतिः । तत्पुत्रोऽस्त्याशादेवः ।

[ एतत् पश्चादन्याक्षरैर्निम्नगता पंक्तिर्लिखिता लभ्यते ]

प्राग्वाटवंशभूषण व्य० अणंता भार्या मद्व सुता माऊ । सुतौ च व्य० अभयपालश्रवणस्य गृहीतदीक्षस्य स्वश्रेयोऽर्थं

श्रुतज्ञानाराधनार्थं च । न्यायार्जितनिजद्रविणव्ययेन । तपागच्छगगनभास्करश्रीभट्टारक-प्रभुश्रीजयानंदसूरीणामुपदेशेन प्राकृतश्रीपार्श्वनाथचरित्रं गृहीतमस्ति ॥ **संवत् १४४० वर्षे** । मंगलमस्तु सर्वजगतः ॥

[ *पट्टनस्थ-संघवीपाडासत्कभाण्डागारे पुस्तकमिदं सुरक्षितमस्ति । ]

# [ ९ ]

## राहडश्रावकलेखित [ देवचन्द्रसूरिकृत ]–शान्तिनाथचरित्रपुस्तकप्रशस्तिः । 5

**[ लेखनकाल–१२२७ विक्रमाब्द ]**

क्षोणीतलप्रसृतमूल उदीर्णशाखो धर्म्मैकहेतुरुरुपर्वपरंपराढ्यः ।
श्रीमाननेकगुणभृ·········प्रकुर्वन् **प्राग्वाटवंश** उदितो विदितोऽस्ति भूमौ ॥ १
तद्वंशलब्धप्रभवः पुरासीद्विनिर्गतः **सत्यपुरा**त्सुतीर्थात् ।
श्रेष्ठी विशिष्टः किल **सिद्धनागस्त**स्याथ भार्याऽभव**दंबिनी**ति ॥ २ 10

चत्वारोऽथ तयोः पुत्रा जाताः सर्वत्र विश्रुताः । **पोढको वीरड**श्चान्यो **वर्द्धनो द्रोणक**स्तथा ॥ ३
कनकरुचिपित्तलामयबिंबं यैः कारितं वरं **शान्तेः** । यत्पूज्यतेऽधुना **दधिपद्रे** श्री**शान्तिजिनभवने** ॥ ४
**पोढक**श्रेष्ठिनस्तत्र······**देवी** प्रियाभवत् । त्रयः पुत्रास्तयोर्जाताः सद्गुणाढ्याः पटा इव ॥ ५
तत्राद्य **आम्बुदसाख्यो** द्वितीयश्च**ाम्बुवर्द्धनः** । तृतीयः सजनानंददायिमूर्तिश्च **सज्जनः** ॥ ६
येनाकार्यत निर्मलोपलमयीं राकाशशांकप्रभां श्रीमत्पार्श्वसुपार्श्वतीर्थकरयोर्मूर्तिं यशोवन्निजम् । 15
प्रायः पूरयदौघयाचितशतान्याराधकप्राणिनां श्रीमद्वीरजिनेश्वरस्य भवने **मड्डाहृताख्ये** पुरे ॥ ७
पुत्र्यौ च **पोढक**स्य द्वे आसिषातां महत्तरे । **यशःश्री**ति गणिन्यऽन्या **शिवादेवी**ति विश्रुता ॥ ८
**महलच्छिः सज्जन**स्याथ प्रियाऽभूत्पृथिवीसमा । यया······पद्माभ्यां तोषिता मार्गणालयः ॥ ९

विश्वप्रसिद्धाः कमनीयरूपाः समीहिताः सर्वजनस्य कामम् ।
तयोः सुताः कामगुणा इवोच्चैः पंचाऽभवन् किं तु न साधुनिंद्याः ॥ १० 20

तत्राद्यो **धवलो** नाम **वीसलो देशल**स्तथा । तुर्यो **राहड**नामा तु पंचमो **बाहडो** मतः ॥ ११
**धवलस्य भल्लुणी**ति प्रियाऽऽसीदथ चैतयोः । **वीरचंद्रः** सुतो जातो **देवचंद्र**स्तथापरः ॥ १२
**विजयाजयराजाम्बसरण**मुखास्तत्र **वीरचंद्र**सुताः । जाता हि, **देवचंद्र**स्य **देवराजः** सुतः प्रवरः ॥ १३
पुत्रिकैका **सिरी** जाता **धवल**स्य कलस्वरा । निरपत्यावभूतां च पुत्रौ **वीसल-देशलौ** ॥ १४
**राहड**स्य लघुभ्राता **बाहडो**ऽभूज्जनप्रियः । भार्या **जिनमति**श्चास्य पुत्रो **जसडुक**स्तयोः ॥ १५ 25
**सज्जन**स्य तथाऽभूतां द्वे सुते तत्र **सांतिका** । माता **शुकादि**पुत्राणां द्वितीया **धांधिका** पुनः ॥ १६
अथ तत्र **राहडो** यो विशेषतः सोऽभवद्गुणी प्राज्ञः । सुजनप्रियः सुशीलः प्रियधर्मा सर्वदोदारः ॥ १७

अपि च—सद्भद्रशालो भुवि नंदनाढ्यः ससौमनस्यो न··············।
माध्यस्थ्यभावं दधदुन्नतात्मा सुवर्णभाग् राजति मेरुवद् यः ॥ १८

तथा—पूजां करोति विधिना स्तवनं जिनानां साधून् स्तुते तदुदितं समयं शृणोति । 30
दानं ददाति च करोति तपोऽपि शक्त्या शीलं च पालयति गेहिजनोचितं यः ॥ १९

तस्य प्रिया **देमति** नामधेया·······················।
धर्मार्थिनी पात्रवितीर्णवित्ता नित्यं समाराधितभर्तृचित्ता ॥ २०

या नित्यशः सहजभूषणभूषितांगी लज्जानवद्यवसना शुचिशीलचर्चा ।
जैनागमश्रवणकुंडलभाक् सुवर्णालंकारभृच्छुभवचःक्रमुका····वक्त्रा ॥ २१
चत्वारस्तनया बभूवुरनयोः संपन्नकोशोच्छ्रया······भ्यासपराः क्षमाभरधराः प्राप्तप्रतिष्ठाः कलौ ।
सत्यागा गुरुविक्रमाः सुयशसः सच्चक्रसाराः प्रजाः पूज्याः सद्विनयाः सुनीतिसदनं संतो नरेंद्रा इव ॥ २२
5 तत्राद्य**आह्लडो** नाम **बोल्हडि**स्तु द्वितीयकः । **आसडा**ख्यस्तृतीयस्तु तुर्य **आशाधर**स्तथा ॥ २३
पापारिप्रहतिसहाः सुबाणयुक्ताः सुवंशसंजाताः । अध्यारूढगुणा ये धनुर्लता इव विराजन्ते ॥ २४
**राह्लड**श्रेष्ठिनस्तत्र जाता वध्व इमा वराः । **अम्बदेवी** च **मुंधी** च **मादू-तेजुय-राजुकाः** ॥ २५
तथा—**यशोधर-यशोधीर-यशःकर्णा**दयोऽभवन् । पौत्राः पौत्र्यश्च **घेऊय-जासुका**द्या **जयंतुकाः** ॥ २६
एवं कुटुंबयुक्तस्य **राह्लड**स्य श्रावकस्य तस्याथ । **बोल्हडि**नामा पुत्रः पंचत्वमुपागतः सहसा ॥ २७
10 अथ तद्वियोगविदुरः स **राह्लड**श्रावकः स्म चिंतयति । हा धिग्धिक्संसारस्वरूपमतिनिंदितं विदुषाम् ॥ २८
तथा हि—जीवितं यौवनं सद्वपुः संपदः सारसीमंतिनीसंगमः सज्जनाः ।
सर्वमित्यादिकं वस्तुजातं महामेघमध्यस्थविद्युल्लताचंचलम् ॥ २९
अतो मनुष्येण विधेय एव चतुःप्रकारोऽपि जिनेंद्रधर्मः ।
उशंति तत्रापि वसु प्रशस्यं सज्ज्ञानदानं मुनिकुंजरेंद्राः ॥ ३०
15 अतोऽहं ज्ञानदानं तत् करोमीति विचिंत्य सः । चरितं लेखयामास **शान्ते**र्बिंबं च कारितम् ॥ ३१
स्वभुजोपात्तवित्तेन पूर्वं सपित्तलामयम् । गृहपूजोचितं स्फारं पुण्योपार्जनहेतवे ॥ ३२
नृपतिगृहमिवोच्चैश्चंचदन्तःसुवर्णं विहितरुचिरचित्रं चारुपत्रेण शोभि ।
स्फु······························कृतबहुजनमोदं पुस्तकं तच्चकास्ति ॥ ३३
संवच्छरे **नगभुजार्क** (१२२७) मिते नभस्ये मासे पुरेऽण**हिलपाटक**नामधेये ।
20 सुश्रावके **कुमरपाल**नृपे च राज्यं कुर्वत्यलिख्यत सुपुस्तकमेतदंग ॥ ३४
**श्रीमत्परमानंदाचार्ये**भ्यः **श्रीयशःप्रभाचार्य**················शिष्येभ्यः ॥ ३५
यावन्नभःश्री जननीव तोषं पयोधरक्षीरभवं प्रजानाम् ।
तनोति ताराभरणा सुपुष्पदन्ताऽस्तु तावद् भुवि पुस्तकोऽयम् ॥ ३६
**श्रीचक्रेश्वर**सूरेः **श्रीपरमानंद**सूरिभिः शिष्यैः । विहिता प्रशस्तिरेषा पर्यंते पुस्तकस्यास्य ॥ ३७
25 **॥ मंगलं महाश्रीः ॥**

[ *पट्टनस्थसंघवीपाडासत्कभाण्डागारे विद्यते पुस्तकमिदम् । ]

# [ ६ ]

## रामदेवश्रावकलेखित [ नेमिचन्द्रसूरिविरचित ]–महावीरचरित्रपुस्तकप्रशस्तिः ।

**[ लेखनकाल १३ शताब्दी ]**

30 प्राच्यां वाटो जलधिसुतया कारितः क्रीडनाय तन्नाम्नैव प्रथमपुरुषो निर्मितोऽध्यक्षहेतोः ।
तत्सन्तानप्रभवपुरुषैः श्रीभृतैः संयुतोऽयं **प्राग्वाटा**ख्यो भुवनविदितस्तेन वंशः समस्ति ॥ १
तस्मिन्नभूत्सुचरितः शुभवृत्तशाली श्रेष्ठी गुणैकवसतिर्द्युतिमान्प्रसिद्धः ।
मुक्तामणिप्रतिकृतेः श्रियमाततान त्रासादिदोषरहितः **सहडू** प्रतीतः ॥ २

पत्नी **सहड्रू**कस्याभूच्छ्रेष्ठा **गागी**ति संज्ञिता । सद्धर्मकर्मनिरता जज्ञिरे तनयास्तयोः ॥ ३
आद्योऽभून् **मणिभद्राख्यः शालिभद्र**स्ततो गुणी । तृतीयः **सहलको** नाम प्रिये तस्य बभूवतुः ॥ ४
आद्या **बाबी** गुणाधारा तत्सुतो **वेल्लुका**भिधः । सच्छीलाम्बरशालिनी पुत्री **सेहडि**संज्ञिता ॥ ५
**थिरमत्या** द्वितीयायास्तनयाः पञ्च जज्ञिरे । आद्यौ **धवल-वेलिगौ यशोधवलः** कलाभृत् ॥ ६
**रामदेवो**ऽपि निःशेषकलासङ्केतमन्दिरम् । **ब्रह्मदेवो यशोदेवः** पुत्री **वीरी**ति विश्रुता ॥ ७ 5
महौजा **धवलसूनुरासदेवो** विवेकवान् । **वेलिग**स्यापि सत्सूनु**रासचन्द्रः** कलालयः ॥ ८

इतश्च—

आसी**चन्द्रकुले** शशाङ्कविमले सूरिर्गुणानां निधिस्त्रैलोक्येऽ**भयदेव**सूरिसुगुरुस्सिद्धान्तविश्रामभूः ।
स्थानाङ्गादिनवाङ्गवृत्तिकरणप्राप्तप्रसिद्धिर्भृशं येन **स्तम्भनके** जिनस्य विशदा सम्यक्प्रतिष्ठा कृता ॥ ९
तत्पट्टे **हरिभद्रसूरि**रुदभून्निश्शेषशास्त्रार्थवित्तच्छिष्योऽ**जितसिंहसूरि**रुदभून्निस्सञ्ज्ञिनामग्रणीः । 10
तच्छिष्योऽजनि **हेमसूरि**सुगुरुर्गीतार्थचूडामणिस्तत्पादाम्बुजषट्पदो विजयते श्रीम**न्महेन्द्र**प्रभुः ॥ १०
करिकर्णास्थिरा लक्ष्मीः प्राणास्तु क्षणनश्वराः । इत्थं व्याख्यां ततः श्रुत्वा श्रद्धासंविग्नमानसः ॥ ११
यानपात्रं भवाम्भोधौ मज्जतां प्राणिनामिह । पततां दुर्गतौ कूपे रज्जुकल्पं हि पुस्तकम् ॥ १२
इत्येवं मनसि ज्ञात्वा **रामदेवेन** लेखितम् । श्री**महावीरचरित**मात्मनः श्रेयसे मुदा ॥ १३
मनोज्ञपत्रसंयुक्तं सदक्षरविराजितम् । **भुवनचन्द्र**गणये दत्तं सद्भक्तियोगतः ॥ १४ 15

[ * पुस्तकमिदं पत्तननगरे खेतरवसतिपाडासत्क-उपाश्रयस्थभांडागारे विद्यते । ]

## [ ७ ]

## महामात्यवस्तुपालसुतजैत्रसिंहलेखितपुस्तिकाप्रशस्तिः ।

**[ लेखनकाल १३ शताब्दी ]**

**प्राग्वाटान्वय**मण्डनं समजनि **श्रीचंडपो** मण्डपः श्रीविश्रामकृते तदीयतनय**श्चण्डप्रसादा**भिधः । 20
**सोम**स्तत्प्रभवोऽभवत्कुवलयानन्दाय तस्यात्मभू**राशाराज** इति श्रुतः श्रुतरहस्तत्त्वावबोधे बुधः ॥ १ ॥
तज्जन्मा **वस्तुपालः** सचिवपतिरसौ सन्ततं धर्मकर्म्मालंकर्मीणैकबुद्धिर्विबुधजन[चम ?]त्कारिचारित्रपात्रम् ।
प्राप्तः सङ्घाधिपत्वं दुरितविजयिनीं सूत्रयन् सङ्घयात्रां धर्म्मस्योज्ज्वल्यमाधात्कलिसमयमयं कालिमानं विलुप्य ॥ २ ॥
यस्याग्रजो **मल्लदेव** उतथ्य इव वाक्पतेः । उपेन्द्र इव चेन्द्रस्य **तेजःपालो**ऽनुजः पुनः ॥ ३ ॥
चौलुक्यचन्द्र**लूणप्रसाद**तनुजस्य **वीरधवलस्य** । यो दध्रे राजधुरामेकधुरीणं विधाय निजमनुजम् ॥ ४ ॥ 25
विभुता-विक्रम-विद्या-विदग्ध-वित्त-वितरण-विवेकैः । यः सप्तभिर्विकारैः कलितोऽपि बभार न विकारम् ॥ ५ ॥
अपि चाप्यायिता वापीप्रपाकूपसरोवरैः । पोषिता पोषधागारैर्जीर्णोद्धारैः समुद्धृता ॥ ६ ॥
श्रिया प्रीतया निर्व्याजं पूजिता सङ्घपूजनैः । प्रशस्तिविस्तरस्तोमैः सरस्वत्यापि संस्तुता ॥ ७ ॥
शौर्येणोर्जस्वितां नीता स्फीता नव्योक्तिसूक्तिभिः । प्रीतार्थिसार्थसत्कारैरुपकारैः पुरस्कृता ॥ ८ ॥
वासिता साधुवादेन तोरणैस्तुङ्गतां गता । हैमस्रग्दामकुम्भेन्द्रमण्डपाद्यैश्च मण्डिता ॥ ९ ॥ 30
नित्यं **शत्रुञ्जयाद्रौ** नवजिनभुवनोत्तुङ्गशृङ्गाग्रजाग्रद्वातव्याधूतधौतध्वजपटकपटाद्यस्य नर्नार्त्ति कीर्तिः ।
तस्येयं गेहलक्ष्मीर्विभवति **ललतादेवि**नाम्नी तदीयः पुत्रोऽयं **जैत्रसिंहः** स्फुरति जनमनःकन्दरामन्दिरेषु ॥ १० ॥
दृष्ट्वा वपुश्च वृत्तं च परस्परविरोधिनी । विवदाते समं यस्मिन्मिथस्तारुण्य-वार्द्धके ॥ ११ ॥

सोऽयं **सूहवदेवी**कुक्षिभवस्य **प्रतापसिंह**स्य । तनयस्य श्रेयोऽर्थं व्यधापयत्पुस्तिकामेताम् ॥ १२ ॥
पुष्पदन्ताविमौ यावद्दीप्तौ ब्रह्माण्डमण्डपे । एषा मुपुस्तिका तावद्धर्म्मजागरकारणम् ॥ १३ ॥

[ * एतत्प्रशस्तियुक्ता पुस्तिका पत्तननगरे वाडीपार्श्वनाथमन्दिरस्थे भाण्डागारे विद्यते । ]

# [ ८ ]

## 5 सुषमिणीश्राविकालेखित–सटीकहैमानेकार्थसंग्रहपुस्तकप्रशस्तिः ।

**[ लेखनकाल १२८२ विक्रमाब्द ]**

सुदृढश्रेयोमूलः परार्ध्यशाखाप्रपंचरोचिष्णुः । वंशोऽस्ति **धर्कटानां** फलभृदपि न नश्वरप्रकृतिः ॥ १ ॥
तत्रासीत् **पार्श्वनागा**ख्यः श्राद्धः श्रद्धालुतानिधिः । तस्यांगजः सतां मुख्यो **गोल्हः** प्रोल्लासिकीर्तिभाक् ॥२॥
**जिनदत्तसूरि**सुगुरोराज्ञां चूडामणीमिव प्रवराम् । बिभरांचकार निजमूर्ध्नि दलितदारिद्र्यमुद्रां यः ॥ ३ ॥
10 यः प्रातरेव रचयांचकार चिंतां सधर्म्मणां नृणाम् । ग्लानानां निःस्वानां निजौषधाद्यैर्म्महाश्राद्धः ॥ ४ ॥

पुरे च यः श्री**मरुकोट्ट**नामनि क्षोणीपतेः **सिंहबल**स्य संमते ।
कांतं निशांतं नितरामचीकर**च्चंद्रप्रभ**स्योत्तमतुंगशृंगभृत् ॥ ५ ॥

तच्च शुचिरुचिरचरितैर्गुरुणा वादिद्विपेंद्रकेसरिणा । **जिनचंद्र**सूरिगुरुणा मुदा प्रतिष्ठापयामास ॥ ६ ॥
तस्यासँश्चत्वारः पुत्राः प्रत्यस्तनिखिलमिथ्यात्वाः । सम्यक्त्वाद् यच्चेतो न चलति सुरशिखरिशिखरमिव ॥ ७ ॥

15 **लक्ष्मीधरो** लक्षितधर्म्मलक्ष्यः **समुद्धरः** सद्गुरुभक्तिदक्षः ।
नाम्ना **मुणागः** कृतभक्तिरागस्तथाऽऽ**सिगो** बंधुरशुद्धबुद्धिः ॥ ८ ॥

तत्रा**सिगस्य** पुत्रास्त्रयोऽभवन् **वीरपाल**नामाद्यः । **आशापालः** शुभधीस्तार्त्तीयिको जयति **[जय] पालः**॥९
तेषामा**शापालः** साधुः श्राद्धः प्रवर्द्धितश्रद्धः । यः शेषामिव **जिनपति**सुगुरोराज्ञां वहति मूर्ध्ना ॥ १० ॥
देवगुरुकृत्यकुशलो गांभीर्यौदार्यधैर्यमुख्यगुणैः । रत्नालंकारैरिव नितरां यो भूषयांचक्रे ॥ ११ ॥
20 **कुलचंद्र-वीरदेवाख्य-पद्मदेवैः** सुतैर्विहितसेवः । साधूनां साध्वीनां श्राद्धानां श्राविकाणां च ॥ १२ ॥
प्रचकारोपष्टंभं योऽशनवरपानवस्त्रपात्राद्यैः । **सुषमिणि**नाम्नी भार्या शीलनिधिर्भ्राजते यस्य ॥ १३ ॥

प्रबुद्ध्वा सज्ज्ञानप्रवितरणमत्यस्तकलुषं भवक्षारांभोधिप्रपतितजनोत्तारतरणिम् ।
महामोहव्यूहव्यपनयनदक्षं क्षतभयं समस्तानां श्रीणां प्रभवमवदातोत्तमगुणम् ॥ १४ ॥

स्वर्गापवर्गसंसर्गकारणं पापवारणम् । कल्याणानां परार्ध्यानां निधानं ध्यानवर्द्धनम् ॥ १५ ॥
25 **अभिधानकोश**मेतदनेकार्थं लिलेख भोः । **दृष्टि-वसु-सूरसंख्ये विक्रमभूपवत्सरे** ॥ १६ ॥
सुलेखकोऽत्र **लावण्यसिंह**नामा प्रसिद्धिभाक् । सदक्षरविनिर्माता ब्राह्मणोऽयं प्रकीर्तितः ॥ १७ ॥

**॥ शुभं भवतु लेखकपाठकयोः कल्याणमस्तु ॥**

[ * एतत्प्रशस्तियुक्तं पुस्तकं पत्तननगरे वाडीपार्श्वनाथसत्कभांडागारे सुरक्षितमस्ति । ]

# [ ९ ]

## 30 हुंबडवंशीय-ईलकश्रावकलेखित–सवृत्तिकावश्यकसूत्रपुस्तकप्रशस्तिः ।

**[ लेखनकाल ११९२ विक्रमाब्द ]**

॥ इति शिष्यहितायां प्रत्याख्यानविवरणं समाप्तं ॥ ❀

व्याख्यायाध्ययनमिदं न्यायाद्यदवाप्तमिह मया कुशलम् । शुद्धं प्रत्याख्यानं लभतां भव्यो जनस्तेन ॥

